है। ये तीन भाई थे। इनके दूसरे भाई अर्जीनवीसी करते थे और सबसे छोटे भाई स्वर्गवासी श्री बी० रामनाथ ने जिला दफ्तर के असिस्टेंट सुपरिण्टेण्डेंट के पद से अवसर ग्रहण किया था। इनकी एकमात्र बहिन भी अब न रहीं।

## बाल्य-काल और शिक्षा-दीक्षा

भानु महोदय का बाल्यकाल बिलासपुर शहर में ही अधिकतर व्यतीत हुआ। इनकी शिक्षा-दीक्षा भी यहीं हुई। सच पूछिये तो इन्हें स्कूली शिक्षा बहुत थोड़े ही समय तक मिली, पर ये छुटपन से ही बड़े मेधावी थे। स्वाध्याय द्वारा इन्होंने हिन्दी, संस्कृत, अंगरेजी, उर्दू, उड़िया और मराठी का खासा ज्ञान प्राप्त कर लिया। हिन्दी-संसार में आपका कौनसा स्थान था इसे यहां लिखने की आवश्यकता नहीं है। अंगरेजी भाषा की योग्यता का प्रमाण यह है कि आपने एक छोटे से पद पर से परिश्रम करके क्रमशः यहां तक उन्नति की कि असिस्टेंट सेटिलमेंट आफिसर के सदृश उच्च पद प्राप्त किया और कुछ समय तक सेटिलमेंट आफिसरी भी की, यद्यपि यह पद उस समय केवल सिविलियनों को ही मिलता था। आप अंगरेजी शुद्ध और मुहाविरेदार लिखते थे। उर्दू में आपने दो पुस्तकें लिखी हैं. यह आपकी उर्दू की लियाकत का सबूत है। वास्तव में इनके काव्य गुरु स्वयं पिंगल भगवान् थे, अन्यथा कोई बात न थी जो स्वाध्याय द्वारा इन्हें पिंगल का इतना व्यापक ज्ञान प्राप्त हो जाता, जिससे इन्हें छन्दः प्रभाकर और काव्य प्रभाकर के सदृश अनुपम ग्रंथ लिखने की शक्ति प्राप्त हो जाती। वस्तुतः यह ईश्वरदत्त प्रतिभा का ही परिणाम है। इनकी शिक्षा-दीक्षा के सम्बन्ध में बस इतना ही लिखा जा सकता है।

## सरकारी नौकरी और सरकारी सम्मान

भानु महोदय की सरकारी नौकरी शिक्षा-विभाग से आरंभ होती है। भिन्न-भिन्न विभागों में योग्यता और परिश्रम पूर्वक काम करते हुए जब उन्होंने सेटिलमेंट मुहक्मे में प्रवेश किया और असिस्टेंट सेटिलमेंट आफीसर हुए, तब इन्हें अपनी लियाकत दिखाने का अच्छा अवसर मिला। इधर तो इन्होंने निमाड़ जिले में ५० नये गांव जंगल कटवाकर बसाये जिनसे आज सरकार को खासी आमदनी हो रही है, उधर उन गावों का इतना हलका बंदोबस्त किया कि लोग ताज्जुब करते रह गये। इनके हृदय में निज देशवासियों के प्रति इतना

अनुराग रहा कि जहां जहां इन्हें बंदोबस्त का काम मिला किसान सुखी हो गये। कहते हैं कि जब तक लोगों ने पहली बार सरकारी लगान पटा नहीं डाला, तब तक उन्हें विश्वास नहीं होता था कि लगान में इतनी ज्यादा कमी हो सकती है, और जहां एक बार लगान दाखिल खजाना हो गया कि सारे निमाड़ जिले में इनका गुणगान होने लगा। गांव गांव में इनके प्रशंसात्मक भजन बन गये और गाये जाने लगे। एक ऐसा ही भजन जिसका प्रचार निमाड़ जिले में अब तक है नीचे दिया जाता है। भजन की भाषा निमाड़ी है—

चालोरी साहेल्यां म्हारा जगन्नाथ जी आयारी।
जगन्नाथ जी आया वो तो काई पदारथ लायारी ॥ टेक ॥
हातां माहीं आरती लीस्यां पुष्प पान का पूड़ारी।
स्वामिजी की पूजा करस्यां मन इच्छा फल पावारी ॥ १ ॥
आगूं तो हम सौ सौ देता अब नौ दसक सुनाया री।
बाकी रूपया सबै छुड़ाया हरखीना घर आया री ॥ २ ॥
आगूं बैल्या भाड़ा लाता, दूनि बिभाई बोंवारी।
अब तो म्हारा स्वामीजी ने मोठा बैल खरीद्यारी ॥ ३ ॥
आगूं तो बीराजी आवे काई उन्हें खिलावांजी।
अब आवे नन्दोईजी म्हारो मोहन भोग जिमावांजी ॥ ४ ॥
आगूं फाटा कपड़ा पहेरां लाजाही मर जावां जी।
अब तो म्हारा स्वामीजी ने चुंदड़ चौख रंगायाजी ॥ ५ ॥
आगूं म्हारा स्वामीजी ने हंसली चूड़ा बेचाजी।
अब तो म्हारा स्वामीजी ने तोड़ा साठ गठायाजी ॥ ६ ॥
जन शिवलाल सुनावें विनती हरख हरख यश गावाजी।
रहे निरन्तर दया प्रेम की मन भावा फल पावाजी ॥ ७ ॥

हे सखियां चलो! आज हमारे गांव में जगन्नाथजी का आगमन हुआ है। और जब जगन्नाथजी आये हैं तब हमारे लिए कोई चीज लाये ही होंगे। टेक।

हाथ में आरती का थाल सजालो और फूल पान की पुड़िया साथ रखलो। चलो स्वामी जी की पूजा करके इच्छित फल की प्राप्ति कर लें ॥ १ ॥

पहले तो हमें सौ सौ रुपये ( लगान ) देना पड़ता था, अब केवल नौ-दस रुपये देना पड़ते हैं। शेष सब रुपये उन्होंने छुड़ा दिये हैं ( जिससे हमारे घर के लोग ) हर्ष पूर्वक घर लौटे हैं ॥ २ ॥

पहले हम लोग बैल भाड़े से लाते थे और दूनी बाढ़ी पर बीज कर्ज लेते थे, लेकिन अब तो हमारे स्वामीजी ने बड़े बड़े बैल खरीदवा दिये हैं ॥ ३ ॥

पहले हमारे भाई आते थे तो यह फिक्र पड़ती थी कि उन्हें क्या खिलावें अब तो हमारे नन्दोईजी भी आते हैं तो उन्हें मोहन भोग खिलाती हैं ॥ ४ ॥

पहले हम लोग फटा कपड़ा पहने लज्जा से मरी-सी रहती थी, अब स्वामीजी की कृपा से हमने अपनी चूनड़ी चोखे रंग से रंगाली है ॥ ५ ॥

आगे हमारे पति को हमारी हँसली कड़े ( वक्त पड़ने पर ) बेचना पड़ते थे, अब उनकी अवस्था ऐसी हो गई है कि उन्होंने साठ साठ तोले के तोड़े गढ़ा दिये हैं ॥ ६ ॥

जन शिवलाल ( रचयिता ) विनयपूर्वक अत्यन्त हर्षित हो यश गान करता है । प्रभु की दया हम पर निरंतर बनी रहे और हम मन चाहे फल की प्राप्ति करते रहें ॥ ७ ॥

निमाड़-निवासी इन्हें इतनी प्रतिष्ठा देने लगे थे कि कई गांवों में इनकी मूर्ति स्थापित कर दी गई और उसकी पूजा होने लगी । जब इन्होंने यह समाचार सुना, तब वे उन गावों में दौड़े दौड़े गये और इसे एकदम बंद करा दिया भानु महोदय निमाड़ी किसानों के प्रेम का स्मरण जब कभी करते थे गद्‌गद हो उठते थे और कहते थे "इस छल-कपट से भरे हुए संसार में मुझे ग्रामीण जनता से जो प्रेम और प्रतिष्ठा मिली, वह देव दुर्लभ है ।" बिलासपुर जिले के गावों में भी इनका यथेष्ठ सम्मान था । जब कभी कोई इनके यहां जाता कोई न कोई ग्रामीण इनके दर्शनार्थ आया हुआ बहुधा दृष्टिगोचर होता । इन्होंने वर्धा, बैतूल सागर, निमाड़ और बिलासपुर इन पांच जिलों का बंदोबस्त किया और इसी सिलसिले में कुछ समय तक संबलपुर जिले में भी रहे । इन्होंने यह कठिन कार्य इतनी बुद्धिमत्ता और परिश्रम से किया कि राजा और प्रजा दोनों सुखी होगये । अकाल, प्लेग एवं विशूचिका के कोप निवारणार्थ इनके प्रयत्न श्लाध्य रहे । विशेष कर सन् १९०० में इन्होंने बुरहानपुर तहसील में अकाल-कष्ट निवारणार्थ जो प्रबंध किया उसकी प्रशंसा सरकार में खूब हुई । सन् १९११ में कारोनेशन दरबार के समय बंदोबस्त का कार्य सतत रूप से योग्यतापूर्वक सम्पन्न करने के उपलक्ष में माननीय वाइसराय द्वारा आपको "सर्टिफिकेट आफ आनर" प्रदान किया गया था । सन् १९१२ में आपको कारोनेशन मेडल मिला । सन् १९१३ में आपने ६५० रु. मासिक वेतन परसे

सरकारी नौकरी से अवसर ग्रहण किया। उसी वर्ष आप दरबारी नियुक्त हुए और हथियार के कानून ( Arms Act ) से भी बरी किये गये। आपने १७ वर्षों तक बड़ी योग्यता और लगन के साथ आनरेरी मजिस्ट्रेटी की और आखिर आखिर में आपको दर्जा अव्वल के अख्तियारात हासिल हो गये थे। सन् १९२१ और सन् १९२५ में आपको रायसाहिब और रायबहादुर की उपाधि क्रमशः प्रदान की गई। विशेषता तो यह है कि इतना कार्य करते रहने पर भी आपका साहित्य परिशीलन पूर्ववत ही जारी रहा। सन् १९४० में आप अपनी अध्ययन शीलता और विद्वत्ता के बल पर सरकार द्वारा "महामहोपाध्याय" की उपाधि से विभूषित किये गये और आपको १००) वार्षिक दक्षिणा मिलने लगी तथा आप सेला और पगड़ी से सम्मानित किये गये।

## लोक हितकारी कार्य

सरकारी नौकरी से पेंशन ले लेने पर भानु महोदय ने अपना अधिकांश समय लोक हितकारी कार्य की ओर लगाना आरंभ किया। सन् १९१३ में आपने श्रीकृष्ण पुत्रीशाला के अध्यक्ष का पद संभाला और उसे अच्छी दशा में पहुँचाकर म्युनिसिपाल्टी के जिम्मे कर दिया। उसी वर्ष आपने जगन्नाथ प्रेस नामक अपना प्रेस खोल कर बिलासपुर जिले के एक बड़े अभाव की पूर्ति की। आप निज रचित पुस्तकें इसी प्रेस में छपवाते थे और केवल लागत के दाम पर बेचवाते थे। सन् १९४० में आप बिलासपुर डिस्पेंसरी के मेम्बर हुए और उसी सन् में जर्मन युद्ध छिड़ जाने पर वार रिलीफ फंड ( युद्ध निवारण कोष ) के खजांची चुने गये। सबसे बड़ा कार्य आपने बिलासपुर जिले में जनता विशेष कर किसानों के हितार्थ यह किया जो सहकारी बैंक ( सेंट्रल कोआपरेटिव्ह बैंक ) की स्थापना सन् १९१५ में कर दी। आज दिन इसकी २००० से अधिक शाखाएँ जिले में फैली हुई हैं और यह मध्यप्रदेश के समस्त बैंकों में अग्रगण्य माना जाता है।

सन् १९२२ में जब प्रिंस ऑफ वेल्स का आगमन हिन्दुस्थान में हुआ उस समय उनके स्वागतार्थ जो समिति बिलासपुर में बनी उसके आप प्रेसीडेंट चुने गये और अपनी लोक प्रियता के कारण एक खासी रकम एकत्र कर भिजवाई। इस समय भी आप "महाकोशल हिस्टारिकल सोसायटी" की कौंसिल के प्रेसीडेंट थे और मध्यप्रांतीय लिटरेरी एकाडमी के आजीवन सदस्य थे। आपकी

कई पुस्तकें भिन्न भिन्न प्रांतों के शिक्षा विभाग द्वारा स्कूलों की लाइब्रेरी में रखने के लिए स्वीकृत की गई हैं तथा कई पुस्तकें लंदन के इम्पीरियल म्यूजियम में रखने के लिए भेजी गई हैं।

साहित्य वाचस्पति महोदय का साहित्यिक जीवन अत्यंत परिश्रम पूर्ण और उत्तरोत्तर प्रगतिशील रहा है। जैसा कि ऊपर लिखा जा चुका है इनके मानसिक गुरु स्वयं पिंगल भगवान हैं। सच पूछिये तो जो मनुष्य मेधावी होते हैं, भिन्न भिन्न ग्रंथ ही उनके पथ प्रदर्शक होते हैं और उनकी प्रतिभा उनकी ज्ञान पथ को अलोकित करती रहती हैं। भानु महोदय दिन भर तो सरकारी काम करते और रात को भिन्न भिन्न काव्य ग्रंथों का अध्ययन और मनन कर और अपना ज्ञान-भाण्डार संचित करते। पश्चात् जब आप मुहक्मे बंदोबस्त के चार्ज में हो गये तब आपको और भी कम समय मिलने लगा, पर आपकी काव्य चर्चा और उसके अध्ययन का कार्यक्रम निरंतर जारी रहा, जिससे आपको रात्रि के ११-१२ बजे तक जागना पड़ता था। एक बार का जिक्र है कि आप दौरे में बड़ी रात तक काव्य ग्रंथ का अवलोकन करते करते सो गये। प्रभात काल में जब इनकी नींद नहीं खुली, तब एक नौकर इन्हें जगाने आया। वह क्या देखता है कि काला नाग इनके सिरहाने फन काढ़े बिस्तर पर ऐसा बैठा हुआ है मानो शेषावतार श्रीपिंगलाचार्य महाराज अपनी छत्रछाया के नीचे आशीर्वाद सा दे रहे हों। उसने तत्काल हल्ला किया। अनेक लोग जुड़ गये और उस सर्प को मार डालना चाहा पर आपने मना कर दिया। सर्प वहीं कहीं बिल में जाकर घुस गया। उस दिन दीन अनाथों को बहुत सी दान-दक्षिणा दी गई।

हमारे चरितनायक का उपनाम 'भानु' था। यह उपनाम किस प्रकार आपको मिला इसका भी एक इतिहास है। एक बार आप सन् १८८५ में काशी आकर बाबू रामकृष्ण वर्मा के यहां ठहरे। वहां अनेक विद्वानों के सामने आपने पिंगल का चमत्कार दिखलाया। इनकी प्रतिभा और विद्वत्ता का प्रखर तेज देखकर लोगों ने चकित होकर कहा—'आप तो साक्षात पिंगलाचार्य हैं, कवियों में भानु हैं।' तभी से आपका उपनाम 'भानु' हो गया जिसे इन्होंने अपना भी लिया।

इनका लिखा सबसे पहला ग्रंथ "छन्दःप्रभाकर" है जिसकी रचना सन् १८९४ ई० में हुई थी। इसमें छन्दों की गति, भिन्न भिन्न छन्दों के लक्षण, उदाहरण आदि अत्यन्त सरल रीति से लिखे गये हैं। इसमें विशेषता यह है कि

प्रत्येक छंद में उस छंद के लक्षण, नाम और उदाहरण दिये गये हैं और समष्टि रूप से समस्त पदों में श्रीरामकृष्ण का गुणगान किया गया है। इस ग्रंथ में हिन्दी और उर्दू काव्य की तुलना भी की गई है। छन्दः प्रभाकर के प्रकाशन के पश्चात् यद्यपि बहुत सी पुस्तकें इस विषय पर प्रकाशित हो चुकी हैं, पर विद्वानों का यह निश्चित मत है कि इस विषय पर अब तक छन्दः प्रभाकर के जोड़ का दूसरा ग्रंथ नहीं लिखा जा सका है। इसकी लोक प्रिकप्रियता, उपयोगिता और प्रचार का प्रमाण यह है कि अब तक दस संस्करण छप चुके हैं। इस ग्रंथ को पढ़ कर न जाने कितने जन कवि और कविता प्रेमी हो गये।

आपका दूसरा ग्रंथ "काव्य प्रभाकर" है। लगभग ८०० पृष्ठों के इस बृहत्काय ग्रंथ का प्रकाशन सन् १९०५ में कल्याणस्थ श्री लक्ष्मी वेंकटेश्वर प्रेस बम्बई ने किया था। यह ग्रंथ बारह मयूखों में विभाजित है। प्रथम मयूख में छन्दों के भेद बताये गये हैं। द्वितीय मयूख में ध्वनि-भेद, काव्यगुण, काव्यभेद, गद्य-पद्य काव्य, नाटक, संगीत, काव्यांग आदि का वर्णन किया गया है। तृतीय मयूख में नायिका भेद वर्णित है। चतुर्थ मयूख में उद्दीपन विभाग का वर्णन है, जिसके अंतर्गत 'नखशिख' का भी वर्णन आ गया है। पंचम मयूख में सात्विक, कायिक और मानसिक अनुभावों के भेदानुभेद बताये गये हैं। छठे मयूख में संचारी भाव का वर्णन है जो तैंतीस प्रकार के होते हैं और जो नवों रस में संचार करते हैं। सप्तम मयूख में स्थायी भावों का वर्णन किया गया है। अष्टम मयूख में काव्य की आत्मा नवरसों ( शृङ्गार, हास्य, करुणा, रौद्र, वीर, भया-नक, वीभत्स, अद्भुत और शांत ) का विस्तृत वर्णन है। नवम मयूख में अलं-कारों की विशद व्याख्या की गई है। दशम मयूख में दोषों का वर्णन है जिनसे कवियों को बचना चाहिए। एकादश मयूख में काव्य निर्णय किया गया है अर्थात् समस्त मयूखों में दिये गये विषयों पर शंकाओं का निर्णय सप्रमाण दिया गया है और द्वादश मयूख में कोश-लोकोक्ति संग्रह है। इस प्रकार यह काव्य सम्बन्धी सर्वाङ्गपूर्ण ग्रंथ है। यह नागपूर विश्वविद्यालय से एम० ए० परीक्षा के लिये स्वीकृत हो चुका है।

आपकी तीसरी पुस्तक छंदः सारावली" ( सन १९१७ ) आपके पेंशन लेने के पश्चात् लिखी गई है। इसमें पिंगल का बोध सूत्र रूप से सरल भाषा में कराने का प्रयत्न किया गया है। विद्यार्थियों के लिए यह परमोपयोगी है। आपकी चौथी पुस्तक "अलंकार प्रश्नोत्तरी" ( सन् १९१८ ) है। इसमें अलंकार

सम्बन्धी प्रश्न किये गये हैं साथ ही उनके उत्तर भी दे दिये गये हैं। आपकी पांचवीं पुस्तक "हिंदी काव्यालंकार" सन् १९१८ में प्रकाशित हुई है। इसमें प्रत्येक घेरे के आधे में अलंकारों के लक्षण और आधे में उनके उदाहरण दिये गये हैं। आपकी छठी पुस्तक "काव्य प्रबंध" (१९२० ) है जिसमें संस्कृत और भाषा काव्य कुसुमांजलि भी गुंफित कर दी गई है। इसमें काव्य रचना के समय किन किन बातों पर ध्यान रखना चाहिये, इसका पूर्ण विवेचन किया गया है। आपने अपनी सातवीं पुस्तक "काव्य कुसुमांजलि" ( सन् १९२० में ) भिन्न भिन्न कवियों की सरस और अनूठी ) उक्तियों का संग्रह किया है आपकी आठवीं पुस्तक "नायिका भेद शंकावली" ( सन् १९२५ ) है जिसका विषय पुस्तक के नाम से ही स्पष्ट है। आपकी नवीं पुस्तक "रस रत्नाकर" ( सन् १९२७ ) है जिसमें प्रत्येक रस का विशद वर्णन किया गया है साथ ही उदाहरण भी दे दिये गये हैं। आपकी दसवीं पुस्तक "अलंकार दर्पण" ( सन् १९३६ ) है, इसमें श्रीतुलसीकृत रामायण से प्रत्येक अलंकार के उदाहरण दिये गये हैं।

यह तो हुआ पूज्य 'भानु' कवि के रचित साहित्य और काव्य सम्बन्धी पुस्तकों का संक्षिप्त परिचय। अब इनकी अन्य पुस्तकों के सम्बन्ध में किंचित जानकारी कीजिए—

साहित्याचार्य महोदय श्री तुलसीकृत रामायण के बड़े ही प्रेमी और भक्त थे यही कारण है कि रामायण प्रेमी जो विद्वान इनसे मिलने आते इनसे बड़ी देर तक और कभी कभी तो कई दिनों तक रामायण पर वार्तालाप या उस पर प्रवचन करने का अवसर पाते रहे। इन्होंने रामायण पर निम्नलिखित पुस्तकें लिखी हैं:—

१ **नव पंचामृत रामायण**--( लघु पिंगल सटीक सन् १९२४ ) इसमें रामायण के समस्त छंदों के लक्षण उदाहरण सहित दिये हैं।

२ **श्री तुलसी तत्व प्रकाश**--( प्रश्नोत्तर सहित सन् १९३१ ) इसमें श्री तुलसी कृत रामायण के गूढ़ तत्वों का वर्णन है।

३ **रामायण वर्णावली**--( सन् १९३६ ) इसमें वर्णमाला के क्रम के अनुसार रामायण के पदों का संग्रह है।

४ **श्री तुलसी भाव प्रकाश**--( सन् १९३७ ) इसमें मानस सम्बन्धी अनेक शंकाओं का समाधान किया है।

भानु महोदय गणित के भी उद्भट विद्वान थे और इस विषय पर इन्होंने निम्नलिखित पुस्तकों की रचना की है—

१ काल प्रबोध—( सन् १८६६ ) इसमें हिन्दी तिथि से अंगरेजी तारीख निकालने की रीति बताई है।

२ अंक विलास—(सन् १६२५) यह अंकपाश–विद्या का अनूठा ग्रंथ है जिसकी प्रशंसा बड़े बड़े विद्वानों ने की है।

३ काल विज्ञान—( सन् १६२६ ) सृष्टि के आरंभ से आज तक जितने संवत प्रचलित हैं उनका इसमें विस्तार पूर्वक वर्णन है।

आपने कुछ फुटकर पुस्तक या पुस्तिकाएँ भी लिखी हैं जिनका संक्षिप्त उल्लेख नीचे किया जाता है—

१ तुम्हीं तो हो—( सन् १६१४ ) इसमें श्री रामकृष्ण के भजन हैं और जिसके प्रत्येक पद के अंत में "तुम्हीं तो हो" आता है। इस प्रान्त के ग्रामों में इसका बहुत प्रचार है।

२ जय हरि चालीसी—( सन् १६१४ ) इसमें भी श्रीरामकृष्ण के भजन हैं जो प्रभाती के तर्ज पर लिखे गये हैं और जिसके प्रत्येक पद के अन्त में "करी, धरी, हरी" इत्यादि आता है।

३ शीतला माता भजनावली—( सन् १६१५ ) बिलासपुर जिले के भिन्न २ प्रमुख स्थानों में ( रतनपुर, तखतपुर, कवर्धा आदि ) शीतला निकलने पर जो भजन शांति प्रीत्यर्थ गाये जाते हैं, उनमें से अत्यन्त ललित और मनोहर पद छाँट कर इसमें संग्रह कर दिये गये हैं।

इनके सिवाय इन्होंने ग्राम निवासियों के आग्रह से उनके विनोदार्थ "खुसरा चिरई के बिहाव" आदि कई छोटी २ पुस्तकें छत्तीसगढ़ी बोली में लिख दी थी जो बहुत मनोरंजक हैं और गांवों में बड़े चाव से पढ़ी जाती हैं।

महामहोपाध्यायजी ने अंगरेजी में भी तीन छोटी छोटी पुस्तिकाएँ लिखी हैं जिनका विषय उनके नाम से ही प्रगट है। उनके नाम ये हैं—

1 Key to Perpetual Calender B. C. ( 1927 )
2 „ A. D. ( „ )
3 Combination and Permutation of figures ( „ )

आप उर्दू के भी प्रसिद्ध विद्वान थे और उसमें इनका उपनाम "फैज" रक्खा। आपने इस भाषा में निम्नलिखित दो पुस्तकें लिखी हैं।

**१ गुलजारे सखुन**--( सन् १९०९ ) इसमें उर्दू के प्रसिद्ध कवियों के चुनिंदा पद संग्रहीत हैं।

**२ गुलजारे फैज़**--( सन् १९१४ ) इसमें आपकी रची हुई आध्यात्मिक और शृङ्गार विषयक कविताएँ हैं।

इसके सिवाय कुछ पुस्तकें अप्रकाशित हैं। इस प्रकार भानु कवि की सेवाएँ जहां अनुपम ठोस और स्थायी हैं वहां मनोरंजक, लोकप्रिय और सर्व-मुखी भी हैं। इनके ग्रंथों और पुस्तकों से विद्वानों और विद्यार्थियों की साहि-त्यिक अभिलाषाएँ पूरी होती हैं और ग्रामीणों की भी मानसिक पिपासा शांत होती है। इनकी कुछ सुन्दर रचनाएँ इस लेख के अन्त में दी गई हैं।

## साहित्यिक सम्मान

भानु-कवि का साहित्यिक सम्मान भी यथेष्ट रूप से हुआ एक समय आपके साहित्यिक और काव्य शास्त्र सम्बन्धी व्याख्यानों की बड़ी धूम थी। मध्यप्रांत में आपके प्रभाव से कई नगरों में कवि-समाज स्थापित हुए जिनमें सागर का "आदि भानु-कवि समाज" प्रमुख है। ये यथाशक्ति इन समाजों को सहायता और उत्साह दान देते रहे। इन समाजों में किसी से चंदा नहीं लिया जाता। इनके उद्योग से दो काव्य सम्बन्धी मासिक पत्र चलते रहे पर अन्त में कई झगड़ों से वे बंद हो गये।

आप भारतवर्ष के प्रायः समस्त प्रधान स्थानों का भ्रमण कर चुके थे। जहां जहां आप गये आपकी बड़ी अभ्यर्थना हुई और आपको अभिनन्दन पत्र दिये गये, जिनमें महाराजाधिराज मिथिला-दरभंगा नरेश श्रीमान् स्वर्गीय रामेश्वरसिंह जी द्वारा दिया गया मानपत्र विशेष उल्लेखनीय है। सन् १९२५ में आपने कानपुर के अखिल भारत वर्षीय कवि सम्मेलन के सभापति का आसन सुशोभित किया था। उस समय इन्होंने जो भाषण दिया था वह इतना मर्मस्पर्शी और महत्व पूर्ण था कि कई वर्तमान पत्रों ने उसे ससम्मान प्रकाशित किया था। वहां आपके अनेक सारगर्भित भाषण भी हुए और आपको अभिनन्दन पत्र दिया गया सच पूछिये तो पूर्ववर्ती हिन्दी कवियों की कृतियों का जैसा गम्भीर अध्ययन भानु महोदय ने किया था, कदाचित् ही किसी वर्तमान

साहित्यिक ने किया हो। आपके इन्हीं गुणों से मुग्ध होकर रायगढ़ नरेश स्व-- र्गीय राजा भूपदेवसिंह बहादुर ने आपका बड़ा सम्मान किया था और आपको साहित्याचार्य की उपाधि प्रदान कर अपनी गुणग्राहकता का परिचय दिया था।

सबसे महान और उल्लेखनीय सम्मान आपका अखिल भारतवर्षीय हिन्दी साहित्य सम्मेलन ने सन् १६३८ में अपनी शिमलावाली बैठक में किया जो सात साहित्य महारथियों को उनकी ठोस हिन्दी सेवाओं के उपलक्ष में "साहित्य वाचस्पति" की उपाधि, भारतीय पद्धति के अनुसार सुन्दर ताम्रपत्र पर लेखबद्ध करके प्रदान किया और उनका गौरव किया। ये सात साहित्य सेवी जिन्हें हम सप्त ऋषि भी कह सकते हैं ये हैं -१-महात्मा मोहनदास करमचंद गांधी २—डा० ग्रियर्सन ३-पं० महाबीरप्रसाद द्विवेदी ४-पं० गौरीशंकर ओझा ५ रायबहादुर श्यामसुन्दरदास ६--पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय हरिऔध ७— रायबहादुर जगन्नाथप्रसाद भानु। अपने जिले के एक महान साहित्य सेवी के इस उच्चत्तम उपाधि के प्राप्त करने के हर्ष में बिलासपुर की "भारतेन्दु साहित्य समिति" ने सन् १६३६ में टाउनहाल में एक बड़ी सभा करके भानु महोदय को बड़े समारोह के साथ अभिनन्दन पत्र देकर अपने को कृतार्थ और गौरवान्वित किया था। इस सभा के सभापति का आसन साहित्य वाचस्पति महोदय के अंतरंग मित्र साहित्यावर्ण साहित्य वाचस्पति काव्य विनोद पं० लोचनप्रसादजी पाण्डेय ने ग्रहण किया था। खेद है कि पाण्डेय जी का निधन दि० १८ नवम्बर १६५६ की सन्ध्या को रायगढ़ में हो गया।

## मित्र-मण्डली

भानु महोदय के मित्रों की संख्या बहुत बड़ी थी। कई उच्च पदस्थ राज कर्मचारी जो सेक्रेटरियट की शोभा बढ़ा रहे थे या किसी मुहक्मे के सबसे बड़े आफिसर ( Head ) इन्हें अत्यन्त आदर की दृष्टि से देखते थे और अपने बिलासपुर के दौरे में इनके यहां आकर इनके प्रति अपना सम्मान प्रकट करते थे। आपकी सिफारिश से न जाने कितने लोग गवर्नमेंट सर्विस हासिल कर आज अच्छे अच्छे पदों पर विद्यमान हैं।

राजा महाराजाओं में दरभंगा नरेश स्वर्गीय श्रीरामेश्वरसिंहजी आपके काव्यशास्त्र सम्बन्धी पाण्डित्य से मुग्ध होकर आपकी बड़ी प्रतिष्ठा करते थे। खंडवा में श्रीमान् रीवां ( बांधव ) नरेश तथा मैहर नरेश आपके अतिथि रह

चुके हैं। हैदराबाद के भूतपूर्व निजाम इनसे बहुत स्नेह रखते थे । रायगढ़ नरेश स्वर्गीय राजा भूपदेवसिंह बहादुर तत्पश्चात् श्रीमान् चक्रधरसिंहजी भी आपके प्रति बड़ी श्रद्धा रखते थे। वर्तमान सक्ती नरेश का भी आपके प्रति अत्यन्त पूज्य भाव था।

स्वर्गीय महर्षि दयानन्द सरस्वती ने आपको एक आशीर्वादात्मक पत्र भेजकर आपके दीर्घजीवी होने की शुभकामना की थी।

साहित्यिकों में स्वर्गीय पं० अम्बिकादत्त व्यास आप पर बड़ी कृपा रखते थे और भानु महोदय की भी उन पर बड़ी श्रद्धा और भक्ति थी। भारत जीवन प्रेस के स्वामी स्वर्गीय रामकृष्ण वर्मा काशी, स्वर्गीय सेठ खेमराज श्रीकृष्ण-दास मालिक श्रीवेंकटेश्वर प्रेस बम्बई, नागरी प्रचारिणी सभा के सभापति प्रसिद्ध पुरातत्त्वज्ञ रायबहादुर डाक्टर स्वर्गीय हीरालाल (रिटायर्ड डेपुटी कमिश्नर,) स्वर्गीय पं० गणपतिलाल चौबे (एजंसी इन्सपेक्टर), स्वर्गीय ठा० जगन्मोहनसिंह, स्वर्गीय पं० विनायकराव भट्ट, स्वर्गीय पं० माधवराव सप्रे आदि अनेक सज्जन इनके परम मित्र थे। स्वर्गीय पं० गंगाप्रसाद अग्नि-होत्री तथा स्वर्गीय सैयद अमीरअली 'मीर' इन्हें गुरूवत् मानते थे। श्री पं० पुरुषोत्तमप्रसाद पाण्डेय, पं० गयाप्रसाद शुक्ल सनेही, प्रसिद्ध समालोचक पं० रामदयाल तिवारी, ठाकुर प्यारेलालसिंह, पं० लोकनाथ सिलाकारी, पं० प्रयाग-दत्त शुक्ल, हिन्दी के प्रसिद्ध विद्वान डाक्टर बल्देवप्रसाद मिश्र, महामहोपाध्याय प्रोफेसर मिराशी, पं० मुकुटधर पाण्डेय तथा अन्य पाण्डेय बंधु, ठाकुर जय-रामसिंह इत्यादि प्रसिद्ध साहित्यसेवी इन्हें सदैव अत्यन्त सम्मान की दृष्टि से देखते रहे। हिन्दी के प्रसिद्ध व्याकरणाचार्य और सुकवि पं० कामताप्रसादजी गुरू ने तो इन पर एक अत्यन्त सुन्दर कविता लिखकर और सुप्रसिद्ध मासिक पत्रिका सरस्वती में छपाकर इन्हें अपनी श्रद्धांजलि अर्पण की थी। हिंदी के प्रतिष्ठित कवि, लेखक और पुरातत्त्वज्ञ श्रद्धेय पं० लोचनप्रसादजी पाण्डेय जब जब इनसे मिलते थे, तब तब गुरूजी की जिस कविता का ऊपर उल्लेख किया गया है उसकी निम्नलिखित पंक्तियों का पाठ अत्यन्त श्रद्धापूर्वक करते हुए उनका अभिवादन करते रहे और भानु महोदय उन्हें गले से लिपटा कर उनके प्रति अपना अगाध प्रेम प्रकट करते थे।

छंदः पथदर्शक कवि भानु, छन्दों जलधि जिन्हें परमाणु।<br>
जिनका छंद-प्रभाकर ग्रंथ, विद्युत्-प्रभा-प्रकाशित पंथ॥<br>
कालिदास से कविता कामी, मनसा ईदृश कवि नमामी॥

स्वर्गीय पं० मेदिनीप्रसाद पांडेय, स्वर्गीय पं० पुत्तीलाल शुक्ल, स्वर्गीय पं०शिवदास पाण्डेय, पं० द्वारिकाप्रसाद "विप्र" पं० सरयूप्रसाद तिवारी 'मधुकर, पं० शेषनाथ शर्मा शील, पं० भैरवप्रसाद रामायणी आदि अनेक कवि और साहित्यसेवी आपके प्रति अत्यन्त पूज्य भाव रखते रहे।

मध्यप्रांत के भूतपूर्व गवर्नर स्व० डाक्टर श्रीराघवेन्द्रराव जो पहिले वाइसराय को कौन्सिल के मेंबर थे इन्हें अत्यन्त सम्मानीय दृष्टि से देखते थे। खेद है कि अब ये इस संसार में नहीं रहे।

इन पंक्तियों के लेखक का पूर्ण विश्वास है कि इतने नाम देते हुए भी वह भानु महोदय के अनेक मित्रों और शिष्यों के नाम स्मरण न आने के कारण छोड़ रहा है और इसके लिए वह उनसे क्षमा प्रार्थी है।

## दिनचर्या और स्वभाव

महामहोपाध्यायजी की दिनचर्या घड़ी के सदृश्य नियमित और सुविभाजित थी। वे छः बजे स्नान कर लेते थे। पश्चात् ईशवंदना और भजनादि करके अल्प जलपान करते और पठन-पाठन में रत हो जाते। इसी बीच में ये लोगों से मिलते जुलते तथा उन्हें काव्य प्रणाली की शिक्षा देते जो इसके अभिलाषी थे। ठीक साढ़े नौ बजे ये साधारण सा भोजन कर लेते थे। घंटा-डेढ़ घंटा आराम करने के पश्चात् फिर ये अपना समय सबेरे के सदृश पठन-पाठन काव्य चर्चा और मिलने-जुलने में व्यतीत करते। संध्या को ६ बजे अल्पाहार करके फिर ये सो जाते और सबेरा होते तक न किसी से मिलते जुलते और न बाहर निकलते थे।

भानु महोदय स्वभाव से बड़े सहृदय, गुणग्राही और मिष्टभाषी थे। अभिमान तो उन्हें छू तक नहीं गया था। छोटे से छोटे व्यक्ति तक से वे बड़े प्रेम से मिलते थे। परिचितों को देखते ही गले से लगा लेते थे। जो उनके निकट कुछ पूछने, सम्मत लेने या शिक्षा प्राप्त करने जाता, उसे अत्यन्त सहृदयता के साथ सहायता देते। बिलासपुर में आने वाला कदाचित ही कोई ऐसा गुणी, विद्वान संगीतज्ञ, व्याख्याता, लेखक या कवि होगा जो इनका दर्शन न करता रहा हो। ये सबकी उचित अभ्यर्थना करते और आवश्यकता पड़ने पर बिदाई भी देते। ये स्वरचित पुस्तकों का दान भी करते रहते थे। जब उनके पास

कोई जाता सम्मति के लिए आई हुई पुस्तकों का ढेर रक्खा हुआ पाता। कोई इनसे अपनी पुस्तक की प्रस्तावना लिखाना चाहता तो कोई इन्हें अपनी पुस्तक समर्पण करना चाहता। कोई इनसे अपने पुत्र या भाई या अन्य रिश्तेदारों के लिए अच्छी चाल चलन का सार्टीफिकेट मांगने आया तो कोई इनसे यह निवेदन करता कि ये उसे सरकारी उच्च पद की प्राप्ति में 'रेफरी' ( सम्मति दाता ) बन कर या अन्य किसी भांति से सहायता पहुँचावें। इस प्रकार ये अपना अधिकांश समय काव्य-शास्त्र-विनोद में व्यतीत करते या दूसरों के उपकार चिंतन में। स्वर्गीय पं० कामताप्रसादजी गुरु की, उनके सम्बन्ध में लिखी गई, निम्नलिखित पंक्तियां उन पर बिलकुल फिट होती रहीं—

जिनका अहंकार उपकार, वसुधा जिनका प्रिय परिवार।
देखो अन्तर्नयन उघार, अपनों में अपना अवतार॥

साहित्य वाचस्पति महोदय बड़े विनोदशील भी थे। कभी कभी ऐसी मीठी चुटकी लेते कि हँसी रोके नहीं रुकती एक बार एक पत्रकार ने एक नया मासिक पत्र निकाला और प्रतिमास उसका १ अंक इनके पास भेजता रहा। साथ ही एक पत्र उसका वार्षिक मूल्य भेज देने के लिए भी रहता। इन्होंने जिस महीने में उसका मूल्य भेजा उसी महीने से उस पत्र का प्रकाशन बंद हो गया। जब इसकी चर्चा इनकी काव्य-विनोद मण्डली में चली, तब इनके एक शिष्य ने कहा—"साहब, जब तक कोई पत्र वर्ष-दो वर्ष न चल निकले, तब तक उसका मूल्य भेजना गलत है।" इन्होंने चट उत्तर दिया—"तब तो सभी पत्रकार तुम्हारे दरवाजे आकर सत्याग्रह करने लगेंगे अन्यथा उनके पत्र का प्रकाशन ही असंभव हो जावेगा।" उनके इस उत्तर से खूब हँसी हुई।

भानु महोदय के निकट एक बार एक विद्वान आये और वेदान्त पर उन्होंने एक छोटा, पर सारगर्भित व्याख्यान दे डाला जिसे सुनकर उपस्थित मित्रों में से एक जन बोल उठे -"आप तो बड़े भारी वेदांती मालूम होते हैं।" अब भानु महोदय को मजाक सूझी। उन्होंने चट अपना मुँह जिसमें एक भी दांत नहीं था खोल कर कहा—"चाहे ये जितने बड़े वेदान्ती हों पर क्या मुझसे भी बड़े हैं? खूब ठहाका हुआ।

### * संतान *

भानु महोदय छः संतानों ( तीन पुत्र और तीन पुत्रियों ) के पिता थे। इनके ज्येष्ठ पुत्र स्वर्गीय बाबू जुगलकिशोर संस्कृत, हिन्दी, अंगरेजी और

मराठी भाषा के पण्डित तथा ख्यातनामा संगीतज्ञ थे। पिता साहित्य मर्मज्ञ और पुत्र संगीत मर्मज्ञ। साहित्य और संगीत के इस मधुर मिलन को देखते बनता था। आप १७ वर्षों तक आनरेरी मजिस्ट्रेट रहे और इस पद से स्तीफा देते तक फर्स्ट क्लास मजिस्ट्रेट थे। आप अपने मुद्रण यंत्रालय ( जगन्नाथ प्रेस ) का काम भी देखते थे। खेद है दिसम्बर १६४७.में इनका भी स्वर्गवास हो गया। वे अपने पीछे अपनी सुयोग्य पत्नि, एक पुत्र ( चि० घनश्याम उपनाम मोहन कुमार ) तथा एक ज्येष्ठ पुत्री छोड़ गये हैं।

महामहोपाध्याय महोदय अन्त तक पठन पाठन में सदैव तत्पर रहे। यद्यपि वृद्धावस्था के कारण इनका शरीर कृश और दुर्बल हो गया था और स्वास्थ्य भी अच्छा नहीं रहता था, पर स्मरणशक्ति वैसी ही प्रखर रही जैसी पहले थी। अलबत्त: ये कहीं आ-जा नहीं सकते थे। आप इन्हें सदा वृहद् ग्रंथागार में पुस्तक पढ़ते, या किसी साधू-महात्मा या विद्वान से वार्तालाप करते, या किसी विद्यार्थी को काव्य शिक्षा देते पाते। इनका आदर्श जीवन इस बात का पद पद पर प्रमाण देता रहा कि मनुष्य अपने परिश्रम, अध्यवसाय और सलग्नता से कहां से कहां पहुँच सकता है। इन्होंने संयम, नियम, और अध्ययन द्वारा अपने हृदय को इस प्रकार बना लिया था कि संसार की कोई भी हर्ष या विषाद पूर्ण घटना इनके हृदय में हलचल नहीं मचा सकती थी। ये सबको एकसा, ईश्वर की देनगी समझ कर परम तत्वज्ञानी दार्शनिक की भांति सिर पर झेलते थे। खेद है कि गगन का यह भानु हिन्दी संसार को अपनी प्रकाश किरणों द्वारा एक लम्बी अवधि तक आलोकित कर २५ अक्टूबर १६४५ के दिन अस्त हो गया।

# सूचीपत्र।

इस सूचीपत्र में जिन छन्दों के आगे ऐसे * चिन्ह हैं बहुधा वे ही परीक्षा में आया करते हैं।

अथ

श्री गणपति शारद चरण, बंदौं मन बच काय।
विघ्न अविद्या जाहि तें, तुरतहिं जात नसाय॥ १॥
श्री गुरुपिंगलराय के, चरण वंदि अभिराम।
'छंदप्रभाकर' भानु--कवि, रचत सहज सुखधाम॥ २॥
जाहि पढ़त समुझत सकल, छंद रचन की रीति।
सो पिंगल को शास्त्र यह, साधक हरिपद प्रीति॥ ३॥
पिंगलऋषि निर्मित प्रगट, महामोद की खानि।
अंग वेद को पूज्य अति, जिमि हरिपद सुखदानि॥ ४॥
प्रगट शेष अवतार, रामानुज पावन परम।
एक भक्ति आधार, जगत भार धर तूल सम॥ १॥

## छन्द लक्षण।

मत्त बरण गति यति नियम, अंतहिं समता बंद।
जा पद रचना में मिलें, 'भानु' भनत स्वइ छंद॥

मात्राओं वा वर्णों की रचना, गति तथा यति (विराम) का नियम और चरणांत में समता जिस कविता में पाई जावें उसे छन्द कहते हैं।

छन्द निबद्ध सुपद्य है, गद्य होत बिन छन्द।
चंपू गद्यरुपद्यमय, 'भानु' भनत सानन्द॥

जो रचना छन्द निबद्ध है वह पद्य है, जो बिना छन्द है वह गद्य है और जहां दोनों हों वह चंपू है।

## गुरुलघु विचार।

वर्ण दो प्रकार के होते हैं—

(१) लघु—ह्रस्वाक्षर को लघु कहते हैं, लघु का चिन्ह है 'I' जैसे—
अ इ, उ, क, कि, कु।

नं० २ के दोहे में पिंगल के दशाक्षर 'म न भ य ज र स त ग ल' का स्तवन है अर्थात् ये सब अक्षर इस दोहे में पाये जाते हैं।

( २ ) गुरु-दीर्घाक्षर को गुरु कहते हैं, गुरु का चिन्ह है 'ऽ' जैसे—

(१) आ, ई ऊ, ए, ऐ, ओ, औ, अं, अः।

(२) का, की, कू, के, कै, को, कौ कं, कः।

(३) संयुक्ताक्षर के पूर्व्व का लघुवर्ण गुरु माना जाता है जैसे—

सत्य, धर्म, चिन्ह-यहां स, ध, और चि गुरु है।

संयुक्ताद्यं दीर्घं, सानुस्वारं विसर्ग सम्मिश्रं।
विज्ञेयमक्षर गुरु पादान्तस्थं विकल्पेन॥

(४) संयुक्ताक्षर के पूर्व्व का लघु जिस पर भार नहीं पड़ता, वहां लघु का लघु ही रहता है जैसे—

कन्हैया, जुन्हैया, तुम्हारी—यहां क, जु, और तु लघु ही हैं क्योंकि ये शब्द कनैया, जुनैया, और तुमारीवत् पढ़े जाते हैं। यथा—

शरद जुन्हैया मोद प्रद, करत कन्हैया रास।

(५) अर्द्धचन्द्र बिंदु वाले वर्ण भी लघु ही माने जाते हैं जैसे—
हँसी, फँसी गँसी इत्यादि क्योंकि ये शब्द हसी फसी और गसीवत् पढ़े जाते हैं।

(६) कभी २ चरण के अन्त में लघु वर्ण भी विकल्प से अर्थात् प्रयोजनानुसार गुरु मान लिया जाता है और उसका उच्चारण भी गुरुवत् होता है यथा—

'लीला तुम्हारी अति ही विचित्र'-यह इन्द्रवज्रा वृत्त का एक चरण है, नियमानुसार इसके अन्त में दो गुरु होते हैं। संयोगी वर्ण 'त्र' के पूर्व 'चि' तो गुरु हो गया, परंतु 'अ' जो लघु रह गया सो भी गुरु मान लिया गया और उसका उच्चारण भी गुरुवत् ही हुआ।

गुरु लघु वर्णों का सारांश यों है—

दीरघहू लघु कर पढ़ें, लघुहू दीरघ मान।
मुख सों प्रगटै सुख सहित, कोविद करत बखान॥

अभिप्राय यह है कि वर्णों का गुरुत्व वा लघुत्व उनके उच्चारण पर निर्भर है जैसे—

( गुरु वर्ण का लघुवत् उच्चारण )

करत जो बन सुर नर मुनि भावन-यहां 'जो' का उच्चारण 'जु' के सदृश है अतएव जो' लघु माना गया।

( लघु वर्ण का गुरुवत् उच्चारण )

१ लीला तुम्हारी अतिही विचित्र, २ उपेंद्रवज्रादपि दारुणोऽसि—

इन दोनों पदों में 'त्र' और 'सि' पादांत में रहने के कारण गुरु माने गये हैं और उनका उच्चारण भी गुरुवत् ही होता है।

## मात्रा विचार।

वर्ण के उच्चारण में जो समय व्यतीत होता है उसे मात्रा कहते हैं। जो काल लघु वर्ण के उच्चारण में लगता है उसकी एक मात्रा मानी जाती है और यह काल उतना ही होता है जितना एक चुटकी बजाने में लगता है। जो काल गुरुवर्ण के उच्चारण में व्यतीत होता है उसकी दो मात्रा मानी जाती हैं क्योंकि लघुवर्ण की अपेक्षा गुरुवर्ण के उच्चारण में दुगना काल लगता है।

**एक मात्रो भवेद् ह्रस्वो, द्विमात्रो दीर्घ उच्यये।**
**त्रिमात्रस्तु प्लुत ज्ञेयो, व्यञ्जनंचार्द्ध मात्रकम्॥**

गुरुवर्ण के पश्चात् हल् की अलग मात्रा नहीं ली जाती। जैसे भवेत् यहां 'त्' की अलग मात्रा न मानी जायगी, परन्तु लघु वर्ण के पश्चात् कोई हल् हो तो वह लघुवर्ण गुरु माना जायगा। यथा मात्रकम्, यहां लघु वर्ण 'क' के पश्चात् 'म' हल् है तो क' को गुरुत्व प्राप्त हो जाता है। बिना स्वर के व्यंजन का उच्चारण नहीं होता इसलिये व्याकरण में व्यजन की आधी मात्रा और प्लुत की तीन मात्राएं मानी जाती हैं, परन्तु अर्द्ध मात्रा और प्लुत का काम छन्दःशास्त्र में नहीं पड़ता। प्लुत का प्रयोजन संगीत शास्त्र में अधिक पड़ता है।

गुरु लघु के उदाहरण स्वरूप कुछ शब्द चिन्हों सहित नीचे लिखते हैं:—

| शब्द और मात्राओं के चिन्ह | मात्रा | शब्द और मात्राओं के चिन्ह | मात्रा | |
|---|---|---|---|---|
| ऽ ऽ ऽ ।<br>सीताराम | ७ | ऽ ।<br>राम | ३ | लघुवर्ण के सांकेतिक नाम—ल, ला।<br>गुरुवर्ण के सांकेतिक नाम—ग, गा, गी, गो। |
| ऽ । ऽ ।<br>रामचंद्र | ६ | ऽ ।<br>चित्र | ३ | |
| ऽ ऽ ऽ<br>संयोगी | ६ | ऽ ।<br>सत्य | ३ | |
| ऽ ऽ ।<br>श्रृङ्गार | ५ | ऽ ।<br>अर्क | ३ | |
| ऽ ऽ ।<br>आश्चर्य्य | ५ | ऽ ।<br>धान्य | ३ | |
| ऽ ।<br>दुःख | ३ | ऽ ।<br>कार्य्य | ३ | |
| । ऽ<br>रमा | ३ | । ।<br>रम | २ | |
| ऽ<br>वत् | २ | । ।<br>सुख | २ | |

## शब्द योजना।

छन्द की शुद्धता के अर्थ कवि लोग कभी कभी हल् को सस्वर, दीर्घ को ह्रस्व और ह्रस्व को दीर्घ मान लेते हैं यथा—विघ्न का विघन, और सीय का सिय वा हरि का हरी इत्यादि।

इसी प्रकार छन्दोध्वनि की शुद्धता के हेतु कविजन यदा कदा व्याकरण की भी उपेक्षा कर निजेष्ट संपादित करते हैं। यथा—

स्फुटांगार वज्रांखुरैः स्पर्शयन्तो रटन्तो नटंतो भटंतोषयंतः।
कुरंगा इवांगानि संकोचयंतस्सुरंगास्तुरंगापुरंगाद्द्ययंति॥

इस पद्य के पूर्वार्द्ध में निजेष्ट सिद्ध्यर्थ शुद्धरूप 'भटान' के स्थान में 'भटम्' दिया है। इसके लिये प्रमाण भी है ( अपिमार्ष मषं कुर्य्याच्छंदो भङ्ग न कारयेत। ) ऐसे ही भाषा में भी जानों। यथा रामायणे—

राम करौं केहि भांति प्रशंसा। मुनि, महेश मन मानस हंसा।

यहां हंस के स्थान में हंसा लिखा है। ऐसेही और भी जानो।

## मात्रा के पर्य्यायवाची शब्द।

मात्रा के पर्य्यायबाची शब्द ये हैं—मता मत, कला, कल।

## छंद भेद।

गुरु लघु के संयोग से ही नाना प्रकार के मात्रिक छन्द और वर्णवृत्त सिद्ध होते हैं।

छंद अहहिं द्वैविध जग माहीं, मात्रिक वर्णिक सुनत सुहाहीं। *
मात्रिक छंदहिं जाती कहिये, वर्णिक वृत्त कहत मुद लहिये ॥ १ ॥
चारि चरण छंदनि प्रति जानो, पहिलो तीजो विषम प्रमानो।
दूजो चौथो कह सम चरणा, भेद लखौ जो आगे वरणा ॥ २ ॥
चहुं चरणनि की गति सम देखो, सो सम छंद हिये में लेखो।
विषम विषम सम सम इकसेही, छंद अर्द्ध सम जानिय तेही ॥ ३ ॥
सम नहिं अर्द्ध समहुं नहिं जेते, छंद विषम कवि गावहिं तेते।
बत्तिस कल लगिसम छंदन गति, इनतें अधिक सुदंडक शुभमति ॥ ४ ॥
वर्णिक छब्बिस लग सम वृत्ता, अधिक वर्ण दंडक सुनु मीता।
अर्द्ध समनि विषमनि गति न्यारी, समझत सुखद सुनत अति प्यारी ॥५॥

छंद के मुख्य दो भाग हैं(१)मात्रिक अर्थात् जाति और (२)वर्णिक अर्थात् वृत्त। प्रत्येक के चार २ चरण होते हैं। पहिले और तीसरे चरणों को विषम चरण कहते हैं और दूसरे और चौथे को सम चरण कहते हैं। जिनके चारों चरणों की गति एकसी हो वे सम छंद, जिनके विषम के समान विषम और सम के समान सम चरण हों वे अर्द्धसम और जो न तो सम छद हों और न अर्द्धसम हों वे विषम छंद कहाते हैं। चार चरणों से न्यून वा अधिक पद वाले छंद भी विषम कहाते हैं। प्रति चरण ३२ मात्राओं तक साधारण और ३२ से अधिक मात्राओं वाले दंडक कहाते हैं। ऐसे ही वर्णिक वृत्तों में २६ वर्णों तक साधारण और २६ से अधिक वर्ण वाले दंडक कहाते हैं। नीचे एक छंदोवृत्त लिखकर इसका स्पष्टी करण किया गया है।

*पद्यं चतुष्पदं तच्च वृत्तं जातिरिति द्विधा। वृत्तमक्षरसंख्यातं जातिर्मात्राकृता भवेत्॥

## मात्रिक छन्द लक्षण ।

**मिलैं एक सम मत्त जहँ, चहुं चरणनि निरद्वंद ।**
**वरणनि क्रम नहिं एक सम, सोई मात्रिक छंद ॥**

मात्रिक छन्द वह है जिसके चारों चरणों के प्रत्येक चरण में मात्रिक संख्या एक समान हो परन्तु वर्णों का क्रम एक सा न हो । यथा—

| | | वर्ण | मात्रा |
|---|---|---|---|
| १ पूरब भरत प्रीति मैं गाई | ···· | ११ | १६ |
| २ मति अनुरूप अनूप सुहाई | ··· | १२ | १६ |
| ३ अब प्रभु चरित सुनहु अति पावन | ··· | १५ | १६ |
| ४ करत जुबन सुर नर मुनि भावन | ··· | १५ | १६ |

यह उदाहरण मात्रिक सम छंद का है । इसके चारों चरणों में १६, १६ मात्रायें हैं, परन्तु वर्णों का क्रम एकसा नहीं । इसीलिये यह मात्रिक छन्द है । जिस मात्रिक छन्द के पहिले और तीसरे चरण एक से हों तथा दूसरे और चौथे चरण भी एक से हों वे मात्रिकार्द्धसम हैं जैसे दोहा, सोरठा इत्यादि । जो छंद न सम हों और न अर्द्धसम हों वे मात्रिक विषम हैं, जैसे कुंडलियां छप्पय इत्यादि ।

## वर्णवृत्त लक्षण ।

**क्रम अरु संख्या बरण की, चहुं चरणनि सम जोय ।**
**सोई वर्णिक वृत्त है, भाषत सब कवि लोय ॥ यथा —**

| ।।ऽ।। ऽ। ।ऽ। ।ऽ | | वर्ण |
|---|---|---|
| १ जय राम सदा सुख धाम हरे | ··· | १२ |
| २ रघुनायक सायक चाप धरे | ··· | १२ |
| ३ भव वारण दारण सिंह प्रभो | ··· | १२ |
| ४ गुण सागर नागर नाथ विभो | ··· | १२ |

यह उदाहरण वर्णिक समवृत्त का है । इसके चारों चरणों में वर्णों का क्रम एक समान है और उनकी संख्या भी एक समान है । इस लिये यह वर्णवृत्त है । जिस वर्णवृत्त के पहिले और तीसरे चरण एक से हों तथा दूसरे और चौथे चरण भी एक से हों वे अर्द्धसम वृत्त है, जैसे वेगवती, भद्रविराट इत्यादि । जो वृत्त न तो सम हों न अर्द्धसम हों वे विषम वृत्त हैं, जैसे आपीड़, प्रत्यापीड़ इत्यादि । इन विषम वृत्तों के पद भिन्न २ नियमों से बद्ध हैं ।

## वर्णिक वृत्त और मात्रिक छन्द की पहिचान।

क्रम अरु संख्या वरण की, चहुं चरणनि सम जोय।
सोई वर्णिक वृत्त है, अन्य मातरिक होय॥

अथवा

क्रम बिन मत्ता, क्रम सह वृत्ता।
समकल वर्णा, गिन प्रति चर्णा॥

(पाठान्तर)

क्रम हत मत्ता, क्रम गत वृत्ता।
समकल वर्णा, गिन प्रति चर्णा॥

क्रमहतमत्ता अर्थात् सिलसिला लघु वा गुरु वर्णों का जिसके चारों चरणों में एक समान न हो परंतु मात्रिक संख्या समान हो वही मात्रिक छंद है।

क्रमगतवृत्ता – अर्थात् सिलसिला लघु वा गुरु वर्णों का जिसके चारों चरणों में एक समान हो और साथ ही साथ वर्ण संख्या भी समान हो वही वर्णवृत्त है।

विदित हो कि मात्रिक छन्द और वर्णवृत्त की पहिचान के नियम जो ऊपर कह आये हैं वे केवल समछंद वा समवृत्तों में पूर्णरूप से घटित होते हैं। परंतु अर्द्धसमछंद वा अर्द्धसम वृत्तों में विषम विषम और सम सम चरणों में घटित होते हैं। विषम छन्द वा विषम वृत्तों की तो गति ही निराली है। इनकी पूर्ण व्याख्या विषम वृत्तों के प्रकरण में देखिये, तथापि इतना अवश्य ज्ञातव्य है कि मात्रिक विषम में पदों की भिन्नता रहते हुए भी वर्णों का क्रम एकसा नहीं रहता, परंतु वर्णिक विषम के प्रत्येक पद में वर्ण योजना किसी एक नियमित रूप से होती है।

## दग्धाक्षरों का वर्णन।

कविजन काव्य रचना करते समय अक्षरों के शुभाशुभ फल पर अवश्य ध्यान देते हैं। अशुभाक्षरों को ही दग्धाक्षर कहते हैं। इनको कविता के आदि में न रखना चाहिये।

| शुभाक्षर | अशुभाक्षर |
|---|---|
| क, ख, ग, घ, च, छ, ज, ड द ध, न, य, श, स, क्ष – १५ | ङ, झ, ञ, ट, ठ, ढ, ण, त, थ, प, फ, ब, भ, म, र, ल, व ष, ह—१६ |

इन १६ अशुभाक्षरों से भी कवियों ने ५ अक्षर मुख्य चुन लिये हैं अर्थात् झ, ह, र, भ, ष, इनको आदि में रखने से छंद की रोचकता न्यून हो जाती है।

**दीजो भूलि न छंद के, आदि 'झ ह र भ ष' कोय।**
**दग्धाक्षर के दोष तें, छंद दोषयुत होय॥**

इनके प्रतिप्रसव अर्थात् दोष परिहार का भी विधान है यथा—

**मंगल सुर वाचक शबद, गुरु होवे पुनि आदि।**
**दग्धाक्षर को दोष नहिं, अरु गण दोषहुं वादि॥**

सुर वा मंगल वाची शब्द के आरंभ में यदि ये दग्धाक्षर आवें अथवा छंद के आदि में येही वर्ण गुरु हों तो दग्धाक्षर अथवा गणदोष नहीं होता। यथा—

(झ) झारखंड में बसत है वैजनाथ भगवान।
झुकि झुकि तिनकी झलक को, देव करें सब गान॥
यहां झकार गुरु होने से निर्दोष है।

(ह) हरि से ठाकुर परिहरे, और देव मन लाय।
ते नर पार न पावहीं, जन्म जन्म भरमाय॥
हरि शब्द का हकार देववाची शब्द के योग से निर्दोष है।

(र) रघुपति प्रजा प्रेमवश देखी।
रकार रघुपति शब्द के योग से निर्दोष है।

(भ) भरत बचन सब कहँ प्रिय लागे।
भकार भरत शब्द के योग से निर्दोष है।

(ष) भाषा पद्य के आदि में षकार का प्रयोग प्रायः नहीं होता।

## मात्रिकगण।

ट ठ ड ढ ण

टः ठः डः ढः णः गण मत्ता। छै पच चौ त्रय दुइ कल यत्ता॥
मत्त छंद कहुँ कहुँ यह रीती। दै संख्या कोउ करहिं प्रतीती॥

| मात्रिक गण | लक्षण | उपभेद की संख्या |
|---|---|---|
| टगण | ६ मात्राओं वाले | १३ |
| ठगण | ५ ,, | ८ |
| डगण | ४ ,, | ५ |
| ढगण | ३ ,, | ३ |
| णगण | २ ,, | २ |

प्राचीन ग्रन्थों में कहीं २ मात्रिक छंदों का लक्षण उक्त गणों द्वारा भी मिलता है, परन्तु अब कविजन संख्या वा संख्यासूचक शब्दों से ही काम निकाल लेते हैं। इनके उपभेदों के भिन्न २ नाम उदाहरण सहित नीचे लिखे हैं।

| | रूप | संज्ञा | उदाहरण |
|---|---|---|---|
| | | (१) टगण | |
| १ | SSS | हर | गोविन्दा |
| २ | IISS | शशि | बनवारी |
| ३ | ISIS | सूर्य | रमापती |
| ४ | SIIS | शक्र | लोकपती |
| ५ | IIIIS | शेष | जगतपती |
| ६ | ISSI | अहि | दयासिंधु |
| ७ | SISI | कमल | दीनबंधु |
| ८ | IIISI | धाता | जगतनाथ |
| ९ | SSII | कलि | राधावर |
| १० | IISII | चंद्र | मुरलीध |
| ११ | ISIII | ध्रुव | रमारमण |
| १२ | SIIII | धर्म | नंदसुवन |
| १३ | IIIIII | शाली | कमलनयन |
| | | (२) ठगण | |
| १ | ISS | इंद्रासन | मुरारी |
| २ | SIS | वीर | राधिका |
| ३ | IIIS | चाप | जगपती |
| ४ | SSI | हीर | गोपाल |
| ५ | IISI | शेखर | ब्रजनाथ |
| ६ | ISII | कुसुम | कृपाकर |
| ७ | SII | अहिगण | पापहर |
| ८ | IIIIII | पापगण | मनहरण |

| | रूप | संज्ञा | उदाहरण |
|---|---|---|---|
| | | (३) डगण | |
| १ | SS | कर्ण | रामा |
| २ | IIS | करतल | कमला |
| ३ | ISI | मुरारि, पयोध | मुकुंद |
| ४ | SII | वसु चरण | मोहन |
| ५ | IIIII | विप्र, द्विज | गिरिधर |
| | | (४) ढगण | |
| १ | IS | रसघास, ध्वजा | रमा |
| २ | SI | पौन नंद, ग्वाल ताल | राम |
| ३ | III | वलय | अमर |
| | | (५) णगण | |
| १ | S | हार, चौंर, नूपुर, कुंडल | श्री |
| २ | II | सुप्रिय | हरि |

१ मात्रा का गण नहीं होता। १ मात्रा के शास्त्रोक्त नाम—

शंख, मेरु गंध, काहल।

## वर्णिक गण।

तीन तीन वर्णों का एक वर्णिक गण होता है। ऐसे गण आठ होते हैं इनके नाम और रूप शुभाशुभ के क्रम से नीचे लिखते हैं—

| नाम | लघु संज्ञा | रेखारूप | वर्णरूप | उदाहरण | शुभाशुभ | व्याख्या |
|---|---|---|---|---|---|---|
| मगण | म | SSS | मागाना | मायावी | शुभ | मन भय सुखदा। जरसत दुखदा॥ अशुभ न धारिये। नर ऊ बरणिये॥ ग्रन्थ वा काव्यके आदि में अशुभ गण वर्जित हैं। इनकी विशेष व्याख्या वर्णिक वृत्तों के आदि में देखिये। |
| नगण | न | ।।। | नगन | नमन | शुभ | |
| भगण | भ | S।। | भागन | भावन | शुभ | |
| यगण | य | ।SS | यगाना | यमारी | शुभ | |
| जगण | ज | ।S। | जगान | जलेश | अशुभ | |
| रगण | र | S।S | रागना | राधिका | अशुभ | |
| सगण | स | ।।S | सगना | सरसी | अशुभ | |
| तगण | त | SS। | तागान | तातार | अशुभ | |

मगण और नगण के वर्णरूप तो शीघ्र कंठस्थ हो जाते हैं। शेष छै गणों को स्मरण रखने के लिये सबसे उत्तम रीति यह है कि नीचे दिये हुए पदों को कंठस्थ कर लेवे—

**भागन--यगाना--जगान। रागना--सगना--तागान॥**

## पिंगल के दशाक्षर।

वर्णिक गणों के आठ अक्षर 'म य र स त ज भ न' और गुरु लघु के दो अक्षर 'ग' 'ल' मिलकर पिंगल के दशाक्षर कहाते हैं। यथा—

'म य र स त ज भ न ग ल' सहित, दश अक्षर इन सोहिं।
सर्व शास्त्र व्यापित लखौ, विश्व विष्णु सों ज्योंहि॥

जैसे विश्व में विष्णु व्याप्त हैं वैसेही सम्पूर्ण काव्यरूपी सृष्टि में ये दशाक्षर व्याप्त हैं। इनका महात्म्य वर्णवृत्त के आदि में विस्तार पूर्वक वर्णित है।

# संख्यासूचक सांकेतिक शब्दावलि।

१ शशि, भू।

२ भुज, पक्ष नैन।

३ गुण, राम, ताप काल, अग्नि।

४ वेद, वर्ण फल, युग, आश्रम अवस्था, धाम।

५ सर, गति, बाण, शिवमुख, कन्या, इन्द्रिय तत्त्व, प्राण, यज्ञ, वर्ग, गव्य, भूत।

६ शास्त्र, राग, रस ऋतु, वेदांग, ईति, अलिपद।

७ अश्व, मुनि लोक, पुरी, वार, स्वर, द्वीप, सिन्धु, पाताल, नग।

८ वसु, सिद्धि, योग, याम, दिग्गज, अहि, अंग।

९ भक्ति, निधि, अंक, ग्रह, नाड़ी, भूखंड, छिद्र, द्रव्य।

१० दिसि, दशा, दोष, अवतार, दिग्पाल।

११ शिव, हर, भव।

१२ रवि राशि, भूषण, मास।

१३ भागवत, नदी।

१४ मनु, विद्या, रत्न, भुवन।

१५ तिथि।

१६ शृङ्गार, चन्द्रकला, संस्कार।

१८ पुराण, स्मृति।

२० नख।

२५ प्रकृति।

२८ नक्षत्र।

३० मासदिवस

३२ लक्षण, दंत।

३३ देव।

३६ रागिणी।

४९ पवन।

५६ भोग।

६३ वर्णमाला।

६४ कला।

सूचनाः—इनके स्थान में पर्य्यायवाची शब्द भी व्यवहृत होते हैं।

## मात्रिक छंदों की संख्या और उनकी वर्गसंज्ञा।

| मात्राओं की संख्या | वर्ग संज्ञा | कुल भेद अर्थात् छंद संख्या | मात्राओं की संख्या | वर्ग संज्ञा | कुलभेद अर्थात् छन्द संख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | चान्द्र | १ | १७ | महासंस्कारी | २५८४ |
| २ | पाक्षिक | २ | १८ | पौराणिक | ४१८१ |
| ३ | राम | ३ | १९ | महापौराणिक | ६७६५ |
| ४ | वैदिक | ५ | २० | महादेशिक | १ ९४६ |
| ५ | याज्ञिक | ८ | २१ | त्रैलोक | १७७११ |
| ६ | रागी | १३ | २२ | महारौद्र | २८६५७ |
| ७ | लौकिक | २१ | २३ | रौद्रार्क | ४६३६८ |
| ८ | वासव | ३४ | २४ | अवतारी | ७५०२५ |
| ९ | आंक | ५५ | २५ | महावतारी | १२१३९३ |
| १० | दैशिक | ८९ | २६ | महाभागवत | १९६४१८ |
| ११ | रौद्र | १४४ | २७ | नाक्षत्रिक | ३१७८११ |
| १२ | आदित्य | २३३ | २८ | यौगिक | ५१४२२९ |
| १३ | भागवत | ३७७ | २९ | महायौगिक | ८३२०४० |
| १४ | मानव | ६१० | ३० | महातैथिक | १३४६२६९ |
| १५ | तैथिक | ९८७ | ३१ | अश्वावतारी | २१७८३०९ |
| १६ | संस्कारी | १५९७ | ३२ | लाक्षणिक | ३५२४५७८ |

## मात्रिक छन्द संख्यासूचक कविता।

| | |
|---|---|
| १-२-३-४ | इक दो तीन रहैं वैसेई, चौके पांच प्रमानो। |
| ५-६-७ | पांच आठ छै तेरह कहिये, सातहिं इक्किस जानो॥ |
| ८-९-१० | आठहि चौंतिस नौ पचपन कहि, दसहिं नवासी गावैं। |
| ११-१२ | ग्यारहिं एक चवालिस जानो, रवि-दो तैंतिस भावैं॥ १॥ |
| १३-१४ | तेरा-तीन सतत्तर जानो, चौदहिं छै दस भाते। |
| १५-१६ | पन्द्रा के हैं नव सत्तासी, सोला तिथि नव साते॥ |
| १७-१८ | सत्रा पचिस चवासी, ठारा इकतालिस इक्यासी। |
| १९-२० | उन्निस सढ़सठ पैंसठ-बीसे, दस नव चौरस रासी॥ २॥ |
| २१ | इक्किस एक सतत्तर ग्यारा, भेद हिये गुन लीजे। |
| २२ | बाइस दो छयासी सत्तावन, पूछे पै कहि दीजे॥ |
| २३ | तेइस छयालिस छत्तिस बसु कहि, भेद याहि के भाखो। |
| २४ | चौबिस सात पचास पचीसा, मीत हिये धरि राखो॥ ३॥ |

| | |
|---|---|
| २५ | पच्चिस बारा तेरा ऊपर, नव अरु तीन विराजैं। |
| २६ | छब्बिस-उन्निस चौंसठ ठारा, भेद सुकवि जन साजैं॥ |
| २७ | सत्ताइस-इकतीस अठत्तर, तापर कीजे ग्यारा। |
| २८ | अट्ठाइस-इक्यावन ब्यालिस, दो नवहूं अधिकारा॥ ४॥ |
| २९ | उन्तिस-वसु त्रय बीस चार नभ, कहिये सहित हुलासा। |
| ३० | तीसहिं तेरा छयालिस छब्बिस, तापर नव अति खासा॥ |
| ३१ | इकतिस इक्किस सात तिरासी, तापर नभ नव धारा। |
| ३२ | बत्तिस-माहीं पैंतिस चौबिस, पांच अठत्तर सारा॥ ५॥ |

## वर्णवृत्तों की संख्या और उनकी वर्गसंज्ञा।

| वर्ण | वर्ग संज्ञा | सम्पूर्ण भेद अर्थात् छंद संख्या | वर्ण | वर्ग संज्ञा | सम्पूर्ण भेद अर्थात् छंद संख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | उक्था | २ | १४ | शर्करी | १६३८४ |
| २ | अत्युक्था | ४ | १५ | अतिशर्करी | ३२७६८ |
| ३ | मध्या | ८ | १६ | अष्टिः | ६५५३६ |
| ४ | प्रतिष्ठा | १६ | १७ | अत्यष्टिः | १३१०७२ |
| ५ | सुप्रतिष्ठा | ३२ | १८ | धृतिः | २६२१४४ |
| ६ | गायत्री | ६४ | १९ | अतिधृतिः | ५२४२८८ |
| ७ | उष्णिक् | १२८ | २० | कृति | १०४८५७६ |
| ८ | अनुष्टुप् | २५६ | २१ | प्रकृतिः | २०९७१५२ |
| ९ | बृहती | ५१२ | २२ | आकृतिः | ४१९४३०४ |
| १० | पंक्ती | १०२४ | २३ | विकृतिः | ८३८८६०८ |
| ११ | त्रिष्टुप् | २०४८ | २४ | संस्कृतिः | १६७७७२१६ |
| १२ | जगती | ४०९६ | २५ | अतिकृतिः | ३३५५४४३२ |
| १३ | अतिजगती | ८१९२ | २६ | उत्कृतिः | ६७१०८८६४ |

२६ वर्णों से अधिक वर्ण जिस वृत्त में हों उसे दंडक कहते हैं, उसकी भी संख्या इसी हिसाब से दूनी २ करके निकाल लेनी चाहिये।

## वर्णिकवृत्त संख्यासूचक कविता।

| | |
|---|---|
| १–२–३ | इक के दो, दो के चौ जानों, तीन वर्ण के आठ प्रमानो। |
| ४–५–६ | चौके सोला, पांच बतीसा, छै के चौसठ गुनौ कवीसा॥ १॥ |
| ७–८ | सातहि एक, अठाइस धारी, आठहिं दो छप्पन अधिकारी। |
| ९–१० | नव के होहिं, पांच सौ बारा, दस के दस चौबीस पसारा॥ २॥ |

| | |
|---|---|
| ११—१२ | ग्यारहिं बीस चार पुनि आठा, बारहिं चालिस नव रस ठाठा। |
| १३—१४ | तेरहिं-आठ एक नव दो हैं, मनु-इक त्रेसठ वसु चौ सोहैं ॥३॥ |
| १५—१६ | तिथि-बत्तिस मुनि राग अहीसा, सोला पैंसठ पांच छतीसा। |
| १७ | सत्रा-तेरा दसा बहत्तर, पूछे पै कहि दीजै उत्तर ॥ ४ ॥ |
| १८ | वर्ण अठारह-दो बासठ पर धरिये एक चवालिस आगर। |
| १९ | उन्निस-बावन ब्यालिस वसु वसु, रामचन्द्र हैं अपने सरबसु ॥५॥ |
| २० | बीस वर्ण के भेद सविस्तर दस अड़तालिस पांच छहत्तर। |
| २१ | इक्किस वर्ण भेद मन भावन, बीस निधी मुनि इकसौ बावन ॥६॥ |
| २२ | बाइस इकतालिस नौ चारी, तापर तीस चार पुनि धारी। |
| २३ | तेइस आठ तीन अट्ठासी, तापर छै सौ आठ बिलासी ॥ ७ ॥ |
| २४ | चौबिस सोला मुनि मुनि मुनि दो, तापर सोला अंकहिं धर दो। |
| २५ | पच्चिस-तैंतिस पचपन धरिये, तापर चौ चौ बत्तिस करिये ॥८॥ |
| २६ | छब्बिस-अड़सठ दस अट्ठासी, तापर चौंसठ परम हुलासी। |
| | 'भानु' भणित जो हिय महँ लावै पूछे भेदहिं तुरत बतावे ॥९॥ |

रस ६, राग ६, मुनि ७, अहीश ८, वसु ८, निधि ९, दसा १०, मनु १४ तिथि १५

# पारिभाषिक शब्दावलि।

ल—एक लघु।
ग—एक गुरु S
लल—दो लघु ॥
लग—लघु गुरु IS
गल—मंद, पौन, ग्वाल-गुरु लघु।S
गग—कर्ण, दो गुरु SS
वलय—तीन लघु ॥।
मुरारि—जगण ।S।
गत—गुरु हो अंत में जिसके
गादि—गुरु हो आदि में जिसके
भन्ता—भगण हो अंत में जिसके
जगन्त—जगण और एक गुरु हो अंत में जिसके ।S।S
जग जगण और एक गुरु
जगग—जगण और दो गुरु ।S।SS
जस—जगण और सगण ।S।।।S
जर लग—जगण रगण लघु गुरु
रज गल—रगण, जगण, गुरु, लघु
बिय—दूसरा
यति—विश्राम
विरति—विश्राम
कल कला, मत्ता, मत्त,—मात्रा
द्विकल—दो मात्रा वाला शब्द जैसे—रा, रम, इत्यादि
त्रिकल—तीन मात्रा वाले शब्द जैसे—रमा, राम, रमण इत्यादि
चौकल—चार मात्रा वाले शब्द जैसे—रामा, रावण, हलधर इत्यादि।

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे भानु कविकृते गुरुलघु विचार, दग्धाक्षरमात्रिकछंदलक्षण तद्वर्ग संज्ञादि, वर्णवृत्तलक्षण तद्वर्ग संज्ञादि वर्णनन्नाम प्रथमोमयूखः ॥ १ ॥

# अथ गणित विभागः।

## ( प्रत्यय )

जातें प्रगटत विविध विधि, छंद विभेद अनेक।
ताको प्रत्यय मानिये, 'भानु' भनत सविवेक॥ १॥
बहुरि कहब सब छंद के, कछु कछु गणित विशेष।
पूरण कहिबे जोग हैं, केवल श्री गुरु शेष॥ २॥

सूची[1] पुनि प्रस्तार[2] नष्ट[3] उद्दिष्ट[4] बखानहु।
पातालहु[5] पुनि मेरु[6] खंडमेरुहु[7] पहिचानहु॥
जानि पताका[8] भेद और मर्कटी[9] प्रमानहु।
नव प्रत्यय ये छंद शास्त्र के हिय महँ आनहु॥
दशम[10] भेद कोउ सूचिका बरणत हैं निज बुद्धि बल।
मर्कटि अंतर्गत स्वऊ संख्या लघु गुरु की सकल॥ १॥

## प्रत्यय गुणावलि।

सूची संख्या छंद की, मत्त बरण कहि देय। (संख्या)
प्रस्तारहिं सो रूप रचि, भिन्न भिन्न लखि लेय॥ १॥ (सर्व्व रूप)
नष्टहु पूछे भेद को, रूप रचै ततकाल। ( इष्ट रूप )
कहु उद्दिष्ट रचि रूप की, संख्या भेद रसाल॥ २॥ ( इष्ट संख्या )
पातलहु लघु गुरु सकल, एकत्रित दरसाय। (लघु गुरु संख्या एकत्रित)
मेरु खंड विस्तार लग, *संख्या छंद लखाय॥ ३॥ (लघु गुरु छंद संख्या)
सजहु पताका गुरुन के, छंद भेद अलगाय। ( गुरु भेद )
वर्ण कला लग पिंडहूं, * मर्कटि देत दिखाय॥ ४॥ (सर्व्व संख्या)

सूची औ प्रस्तार पुनि, नष्ट और उद्दिष्ट।
नव प्रत्यय में चारही, 'भानु' मते हैं इष्ट॥ ५॥ } ( मुख्य प्रत्यय )

## १ सूची।

( सूची संज्ञा छन्द की मत्त बरण कहि देय )

सूची कल कल पिछली दोय, इक दो तीन पांच ज्यों होय।
दून बरण द्वै चार८ रु आठ, दोनों सूची कर लो पाठ॥

* ल ग = लघु गुरु। पिंड = सम्पूर्ण कलाओं के आधे को पिंड कहते हैं।

टीका—मात्रिक सूची में पिछली दो दो [ कल ] मात्रा जुड़ती जाती हैं और वर्णिक सूची में आदि ही से दूने अंक होते हैं यथा—

| अनुक्रम संख्या | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रिक सूची | १ | २ | ३ | ५ | ८ | १३ |
| वर्णिक सूची | २ | ४ | ८ | १६ | ३२ | ६४ |

इससे यह विदित हुआ कि ६ मात्राओं के भिन्न २ प्रकार से १३ मात्रिक छन्द बन सकते हैं। वैसेही ६ वर्णों के भिन्न २ प्रकार से ६४ वर्णिक छन्द ( वृत्त ) बन सकते हैं। ऐसेही और भी जानिये।

## २ प्रस्तार।

[ प्रस्तारहिं सो रूप रचि, भिन्न २ लखि लेय ]

**आदि गुरू तर लघुं निःसंक, दायें नकल बांयें बंक।**
**बरन बरन कल कल अनुरूप, 'भानु' भनत प्रस्तार अनूप ॥**

टीका—आदि में ही जहां गुरु मिले उसी के नीचे लघु लिखो [ गुरु का चिन्ह 'ऽ' है और लघु का चिन्ह। है ] फिर अपनी दाहिनी ओर ऊपर के चिन्हों की नकल उतारो। बांई ओर जितने स्थान खाली हों [ क्रम पूर्वक दाहिनी ओर से ] बांई ओर को [ बंक = वक्र ] गुरु के चिन्ह ऽ तब तक रखते चले जावो जब तक कि सब लघु न आ जावें। जब सब लघु आ जावें तब उसी को उसका अंतिम भेद समझो। प्रत्येक भेद में इस बात का ध्यान रखो कि यदि वर्णिक प्रस्तार है तो उसके प्रत्येक भेद में उतने ही उतने चिन्ह आते जावें और मात्रिक प्रस्तार हो तो प्रत्येक भेद में उतनी ही उतनी [ कल ] मात्राओं के चिन्ह आते जावें, न्यूनाधिक नहीं। मात्रिक प्रस्तार में यदि बांई ओर गुरु रखने से एक मात्रा बढ़ती हो तो लघु का ही चिन्ह रखो। वर्णिक प्रस्तार में पहला भेद सदैव गुरुओं का रहता है। मात्रिक प्रस्तार के समकल में पहला भेद सदैव गुरुओं का रहेगा और विषम कलों में पहला भेद सदैव लघु से प्रारंभ होगा। यथा—

**३ वर्ण का पहला भेद–वर्णिक ऽऽऽ**
**४ वर्ण का पहला भेद–वर्णिक ऽऽऽऽ**
**५ मात्राओं का पहला भेद–मात्रिक ।ऽऽ विषम कल**
**६ मात्राओं का पहला भेद–मात्रिक ऽऽऽ सम कल**

